# राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला

प्रधान सम्पादक, पुरातत्त्वाचार्य, जिनविजय मुनि
(सम्मान्य संचालक, राजस्थान पुरातत्त्व मन्दिर, जयपुर )


## ग्रन्थांक 5

श्रीमन्महाराजाधिराज–जयसिंहदेव–कारिता

# यन्त्रराजरचना


प्रकाशक

राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान,
जोधपुर (राजस्थान)

2009

# राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला

प्रधान संपादक–पुरातत्त्वाचार्य, जिनविजय मुनि
{सम्मान्य संचालक, राजस्थान पुरातत्त्व मन्दिर, जयपुर}

## ग्रन्थांक 5

श्रीमन्महाराजाधिराज–जयसिंहदेव–कारिता

# य न्त्र रा ज र च ना

{ वेधक्रिया समन्विता }

संपादक
पं. केदारनाथ ज्योतिर्विद्
{राज्यज्योतिषी, जयपुर, राजस्थान}

प्रकाशक
राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान,
जोधपुर (राजस्थान)

प्रथमावृत्ति वि. 2010 — 1953 ई.
द्वितीयावृत्ति वि. 2066 — मूल्य–30 रुपये — 2009 ई.

# निदेशकीय

विभाग की पुरातन ग्रन्थमाला में प्रकाशन करने के लिए प्रथम वर्ष में 5 ग्रन्थों के सम्पादन व प्रकाशन का निर्णय लिया गया था, उनमें (यन्त्र–राज रचना) छोटा–सा ग्रन्थ भी शामिल था। यन्त्रराज रचना स्वयं महाराजा जयसिंह की रचना है ऐसी प्रसिद्धि है। सवाई जयसिंह ज्योतिष विद्या के बड़े प्रेमी थे, उनके द्वारा निर्मित करवाई गई वेधशालाएं इसका साक्षात् प्रमाण है। इस कृति में वेधशालाओं में बनवाए जाने वाले यंत्रों के विषय में लिखा गया है। ग्रन्थांक 5 के रूप में प्रकाशित इस कृति का सम्पादन पं. श्री केदार नाथ ज्योतिर्विद ने किया है जो अपने विषय के मर्मज्ञ एवं सम्पूर्ण भारत में प्रमाणभूत पंडित थे।

यंत्र–राज रचना का पुनर्मुद्रण करवाकर विदद्वजन के सम्मुख प्रस्तुत करते हुए हर्ष का अनुभव हो रहा है। पूर्व संस्करण की भांति प्रस्तुत संस्करण भी विद्वानों के लिए उपादेय हो समादृत हो सकेगा ऐसा मेरा विश्वास है।

**वन्दना सिंघवी**
आर.ए.एस.
**निदेशक**
**राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान,**
**जोधपुर**

# किंचित् प्रास्ताविक

*

**'राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला'** में प्रकाशित करनेके लिये, प्रथम वर्ष ( सन् १९५० ) में जिन ५ ग्रन्थोंके संपादन एवं प्रकाशनका कार्य प्रारंभ किया गया था, उनमेंका यह प्रस्तुत **यंत्रराजरचना** नामक छोटासा प्रकरण भी है जो पाठकोंके हाथमें उपस्थित है। इस निबन्ध की रचना, राजस्थानकी विद्यमान राजधानी और राजस्थानकी सबसे अधिक सुन्दर नगरी—ज य पु र के बसानेवाले महाराजाधिराज सवाई जयसिंहजीने की है या करवाई है। महाराजा सवाई जयसिंहजी ज्योतिष विद्याके बडे प्रेमी और अभ्यासी नृपति थे। उनकी बनवाई हुई वेधशालायें उनके इस विषयके प्रेम और ज्ञानकी साक्षी दे रही हैं। प्रस्तुत प्रकरण, इन्हीं वेधशालाओंमें बनवाये जानेवाले यंत्रोंकी रचनाके लिये लिखा गया है। इसका विषय ज्योतिष शास्त्रके साथ संबन्ध रखनेवाला होनेसे प्रायः पारिभाषिक स्वरूपका है। ग्रन्थका संपादन, हमारे स्नेहास्पद विद्वान् मित्र पं. श्री केदारनाथजी ज्योतिर्विद्ने किया है जो अपने विषयके अच्छे ज्ञाता और भारतवर्षमें एक प्रमाणभूत पण्डित हैं। पं. केदारनाथजी प्राचीन ग्रन्थोंके संपादनके अच्छे अभ्यासी हैं। ये उन म. म. पं. दुर्गाप्रसादजीके सुपुत्र हैं जिन्होंने बंबईके प्रख्यात निर्णयसागर प्रेस द्वारा प्रकाशित, 'काव्यमाला' नामक ग्रन्थमालामें अनेकानेक संस्कृत ग्रन्थोंका संपादन कर, संस्कृत वाङ्मयकी बडी सेवा की थी। इन्हींके तत्त्वावधानमें, जयपुर और दिल्लीकी वेधशालाओंका जीर्णोद्धार कार्य संपन्न हुआ है।

प्रस्तुत प्रकरणके विषयमें जो कुछ विशेष ज्ञातव्य वस्तु है उसका दिग्दर्शन पण्डितजीने अपनी प्रास्ताविक भूमिकामें करा दिया है।

महाराजा सवाई जयसिंहजीने ज्योतिष विषयके कई ग्रन्थोंकी विशिष्ट रचनाएं की—करवाई हैं जो जयपुरके पोथीखानेमें विद्यमान होनी चाहिये। यह **पोथीखाना** अब जयपुरके महाराज एवं राजस्थानके राजप्रमुखकी निजी संपत्तिरूप कहा जाता है। हम श्रीमान् राजप्रमुखसे निवेदन करना चाहते हैं कि वे अपनी इस राष्ट्रीय अमूल्य ज्ञानसंपत्तिको, इस प्रकार राष्ट्रके सम्मुख रख दें, जिससे विद्वान् जन इसका यथेष्ट उपयोग और उपभोग कर सकें। अन्यथा दीमक और चूहोंका भक्ष्य बन कर यह निधि यों ही नष्ट हो जायगी।

राजस्थान सरकारने, राजस्थानके भिन्नभिन्न स्थानोंमें बिखरी हुई और नष्टभ्रष्ट होती हुई इस प्रकारकी साहित्यिक संपत्तिका संरक्षण और संशोधन करनेकी दृष्टिसे इस **राजस्थान पुरातत्त्व मन्दिर** की स्थापना की है और इसके द्वारा, यथासाधन कार्य प्रारंभ किया गया है, जिसके परिणामस्वरूप, सवाई महाराजा जयसिंहजीकी यह एक रचना आज प्रकाशित हो रही है। यदि श्रीमान् राजप्रमुखने इस विषयमें उत्साह और औदार्य दिखलाया तो उक्त महाराजाकी अन्यान्य रचनाएं भी प्रकाशमें लानेका प्रयत्न किया जायगा।

सर्वोदय साधना आश्रम<br>चंदेरीया ( मेवाड )<br>ता. ११-४-५३

—जिनविजय मुनि

# प्रास्ताविक भूमिका ।



प्राचीन कालसे कालगणनाके संबन्धमें अनेक प्रकार और अनेक यन्त्र पाये जाते हैं। साधारण रूपसे छाया यन्त्रोंका सबसे प्रथम आविष्कार हुआ। उनमें शङ्कु नामका यन्त्र जो नर, ना, इत्यादि नामोंसे भी ज्यौतिष- ग्रन्थोंमें प्रसिद्ध है काममें लाया जाता है। पृथ्वी पर सूर्यके प्रकाशमें मनुष्य देहकी छाया प्रातः कालमें जितनी लम्बाईकी होती है वही छाया सूर्यके धीरे धीरे ऊंचा आने पर क्रमसे छोटी होने लगती है। और ठीक मध्याह्नमें बिलकुल छोटी हो जाती है। इस अपनी छाया परसे कितना काल सूर्योदय होने पर व्यतीत हो गया, इसका प्रकार सबसे प्रथम आविष्कृत हुआ। अपनी छायासे कालज्ञान का प्रकार आविष्कृत होने पर उसके ही आधार पर १२ अंगुलका सूचीमुख शङ्कु रख कर उसकी छाया से प्रत्येक ऋतुमें ठीक समय के जाननेका प्रकार जाना गया जो अबतक प्रचलित है। वह प्रकार यह है—

परद्युमानं दिनमानवर्जितं नगघ्नमक्षाप्तमहस्तु मध्यभा।
द्युमध्यभो ना दशयुङ्निजेष्टभा शराहताहर्मितिमुद्धरेत् तया॥
क्रमान्मता पूर्वपरा द्युखण्डयो-र्द्वयोरवाप्ता गतगम्यनाडिका।

अर्थ — जिस स्थान पर शङ्कुकी छायासे अभीष्ट दिन और अभीष्ट समयमें कालकी गणना करनी हो, वहांके सबसे बडे दिनमानकी घटी-पलात्मक संख्याको लिख कर उसमेंसे अभीष्ट दिनमें उस दिनके दिनमानको घटा देना चाहिये और उस संख्याको ७ से गुणा कर, ५ का भाग दे, जो लब्धि आवै वह उस दिनकी मध्याह्न समयकी छायाका मान होता है।

फिर जिस समयका काल जानना हो उस समय समतल भूमिमें १२ अंगुलका शङ्कु रखकर, चाहे वह शङ्कु १२ हाथका या इससे छोटा बडा हो उसको १२ अंगुल मान कर, उसकी छायाको अङ्गुल व्यङ्गुल संख्यामें नाप कर अभीष्ट समयकी छाया जान लेवै और उस छायामें १० जोड कर इस योगसंख्यामें से उस दिनकी पहले लायी हुई मध्याह्न च्छायाको घटा देवै, जो शेष बचे वह भाजक संख्या होती है। इष्ट दिनके दिनमानमें जो घटी-पलात्मक होता है उसको ५ से गुणा कर इस भाजक संख्याका भाग देवै, जो लब्धि आवै वह ही उस समयका काल होता है। यह काल मध्याह्नसे पहले सूर्योदयके पीछे कितना समय हो चुका है वह आता है। यदि मध्याह्न पीछे कालज्ञान किया हो, तो वह लब्धिफल सूर्यास्तमें कितना समय शेष रहा है वह आ जाता है। इस प्रकार किसी भी समय कालज्ञान किया जा सकता है। इस प्रकारको यदि अच्छे प्रकार सूक्ष्मतासे काममें लाया जाय तो सूक्ष्मतासे कालज्ञान हो सकता है।

छायायन्त्रोंमेंसे वर्तमान कालमें प्रचलित धूपघडीका उपयोग बहुत प्रचारमें आ गया है। यह धूपघडी पलभा यन्त्रके नामसे प्रसिद्ध है। इस यन्त्रके बनानेमें, जिस स्थान पर यह धूपघडी बनाना अपेक्षित हो, वहांकी पलभा अथवा अक्षांश जानना परमावश्यक होता है। प्राचीन ज्योतिषी लोग जिस दिन सूर्य विषुव वृत्त अर्थात् भूमध्य रेखाकी सीधमें आता है उस दिन मध्याह्न समयकी १२ अंगुलके शङ्कुकी छायाको नाप कर रखते थे और उस परसे ही

अभीष्ट नगर वा ग्रामका अक्षांश दिनमान आदि जान लेते थे । प्रसङ्गागत यहां धूपघडी बनाने का प्रकार और उसका उपयोग भी लिखना अप्रासङ्गिक नहीं होगा । वह यह है—

जिस स्थान पर जितनी बडी धूपघडी बनाना हो उसही परिमाणका एक वृत्त पहिले बडे कागज पर परकालसे खींच लेना चाहिये । और उस वृत्त पर केन्द्रमें जाने वालीं समकोण बनाती हुई दो व्यास रेखाएं खींच लें । और वृत्तके एक चतुर्थांशमें ९० अंश मान कर ऊपरसे नीचे आने वाली व्यास रेखासे वृत्तके केन्द्रमें ड्रॉइङ्ग बॉक्सके साथ मिलने वाले वृत्तार्धको सही सच्चा रख कर इष्टदेशके अक्षांशोंको, जो आज कल भूगोलके नक्शोंमें सूक्ष्म दिये रहते हैं, जान कर गणना कर एक चिह्न कर देवै । और वृत्तके केन्द्रसे उस चिह्न पर जाती हुई एक रेखा वृत्तपरिधि तक खींचे । इस ही प्रकार उर्ध्वाधर व्यास रेखाके दूसरी तरफ भी अक्षांश चिह्न अङ्कित कर उस चिह्न पर जाती हुई एक रेखावृत्तकी परिधि तक खींच दे । और वृत्तपरिधि पर इन दोनों अक्षांश चिह्नोंको अङ्कित कर एक आडी और सीधी रेखासे मिला देवे । और उस रेखाके अर्ध परिमाणको, जो वृत्त-परिधिके अक्षांश चिह्नसे ऊर्ध्वाधर व्यासरेखा तक होगा, परकालसे नाप लेवे । यह परिमाण इष्ट नगरके अक्षांशोंके अनुसार अक्षज्या होगी । इस अक्षज्याके परिमाणको व्यासार्ध मान कर पहले बनाये हुए अभीष्ट वृत्तसे स्पर्श करता हुआ ( अर्थात् न एक बाल दूर रहे और न उस वृत्त को काटे ) ऐसा छोटा वृत्त और बनावे । और इस वृत्त पर भी समकोण बनाती हुई ऊर्ध्वाधर तथा तिर्यक् दो व्यासरेखाएं बना लेवे । और साथ ही इन दोनों बडे छोटे वृत्तोंके बीचसे जाती हुई एक स्पर्शरेखा खींच देवे । और इस अक्षज्यावृत्त के एक चतुर्थांशको जो बडे वृत्तकी तरफका हो उसको समान ६ भागोंमें वृत्तार्धके द्वारा बांट कर छोटे वृत्त पर ६ चिह्न बना देवे । और छोटे अक्षज्यावृत्तके इन छहों चिह्नों पर होती हुई छोटे वृत्तके केन्द्रसे छह रेखायें, छोटे बडे वृत्तोंके मध्यमें की हुई उस बडी स्पर्शरेखा तक, पृथक् खींच देवे । ऐसा करने पर स्पर्शरेखा पर छह चिह्न बन जावेंगे । इन छहों चिह्नों तक बडे वृत्तके केन्द्रसे छह रेखायें बना लेवै । ये छह रेखायें छह घण्टों की छायारेखा हो जावेंगीं । यदि धूपघडीमें सूक्ष्मता लाना हो तो छह चिह्नोंके स्थान पर १२ चिह्न आधे आधे घण्टेके या २४ चिह्न १५ — १५ मिनटके या इससे भी अधिक चिह्न जो एक घण्टेके परिमाणमें १५ अंश के अनुपातसे होंगें बना लेवै । ये छायारेखायें धूपघडी पर सूक्ष्मसे सूक्ष्म बनाई जा सकती हैं । चाहे इस प्रकारसे एक एक मिनटकी धूपघडी बना ली जावे । इस प्रकार छायारेखायें बना लेने पर बडे वृत्त पर जो अक्षांश चिह्न बनाया गया है उस चिह्न पर होती हुई एक बडे वृत्तके केन्द्रसे सीधी रेखा खींचे, वह रेखा दोनों वृत्तोंके बीचसे जाती हुई स्पर्शरेखा तक खींचे । और जहां उस रेखा पर यह अक्षांश चिह्न पर जाने वाली रेखा संपात करे वहां एक चिह्न कर देवै और ऊर्ध्वाधर व्यासरे-खाका वृत्तपरिधि पर जहां संयोग है वहां तक इस परिमाणको नाप लेवै । यही इस धूपघडीके पीतलके शङ्कुकी उंचाई होगी । और बडे अभीष्टवृत्तकी व्यासार्ध रेखाका परिमाण जो वृत्तकेन्द्रसे उभय वृत्तोंकी स्पर्शरेखा तक होगा वह शङ्कुकी लम्बाई और बडे वृत्तके केन्द्रसे अक्षांश चिह्न पर जाने वाली रेखा जिस चिह्न पर उभय वृत्तोंकी स्पर्शरेखासे योग करै वहां तकके परिमाणकी शङ्कुकी तिरछी ( कर्ण ) रेखाकी नाप होगी । इस प्रकार धूपघडीके शङ्कुका परिमाण होगा ।

इस नापका पीतलका शङ्कु इस धूपघडी पर उत्तर दक्षिण लगा देने पर, और धूपघडीको सही उत्तर दक्षिण रेखा पर समतल भूमिमें स्थापित कर देने पर, यह अभीष्ट देशमें, सूर्यसे समय (स्थानिक) बताने वाली धूपघडी बन जावेगी। इस धूपघडीका अब प्रचार है और इससे सही सच्चा समय ज्ञात हो जाता है। ये धूपघडियां क्षितिजके सम धरातल पर बनाई और रक्खी जाती हैं। यदि खडी दीवारके आकार में या वृत्तरूपमें बनाई जाय तो अनेक प्रकारोंसे बनाई जा सकती हैं। किंतु इन सब, छायासे समय बतानेवाले उपायोंका उपयोग, सूर्यके आधार पर होनेसे केवल दिनमें ही हो सकता है। और दिनमें भी यदि वर्षाऋतु हो अथवा आकाश मेघाच्छन्न हो तो नहीं हो सकता है। इस त्रुटिको मिटानेके लिये प्राचीन कालमें जल घडियोंका भारतमें प्रचार पाया जाता है और कई स्थानोंमें अब भी प्रचलित है।

यद्यपि आज तो जेब घडी, क्लाक, घण्टाघर आदि नवीन यन्त्रोंका आविष्कार और प्रचार हो जानेसे इन प्राचीन साधनोंकी एक प्रकारसे आवश्यकता ही नहीं रही है; तथापि मशीनसे चलने वाले इन यन्त्रोंको सही सच्चे रखनेमें इन छाया यन्त्रोंका उपयोग होता ही है।

जैसे दिनमें सूर्यके प्रकाशमें छायायन्त्र उपयोगी होते हैं उसी प्रकार रात्रिमें तारोंके द्वारा समय जाननेमें नलिकायन्त्र आदि वेधोपयोगी यन्त्रोंकी आवश्यकता होती है। वेधयन्त्रोंमें सबसे अधिक प्राचीन और उपयोगी भारतवर्षीय तुरीय यन्त्र है। इस तुरीय यन्त्रसे वेध करने पर कुछ गणित करना पडता है और तब ही इनसे कुछ फल ज्ञात होता है।

इस तुरीय यन्त्रका गत शताब्दियोंमें प्रचार अवश्य था। क्यों कि ज्योतिषियोंके घरानों-में तुरीय यन्त्र अनेक जगह पाया जाता है। किंतु ग्रीक देशके हिपार्कस नामक, ज्योतिषी जो ईसवी सन्‌के आरम्भ होनेसे ३०० वर्ष पूर्व हुआ था, उसके आविष्कृत Astrolabe या उस्तर-लाबका बहुत प्रचार हुआ। इस यन्त्र पर गुन्थर नामक पाश्चात्य विद्वान्‌ने दो बडी जिल्दोंमें एक ग्रन्थ अभी अभी लिख कर प्रकाशित किया है जिससे जाना जाता है कि ऐसा कोई भी देश नहीं जहां यह यन्त्र किसी न किसी रूपमें न पाया गया हो। इस यन्त्र पर अरब देशवालोंने अपनी भाषामें अनेक ग्रन्थ लिखे हैं और उन ग्रन्थोंके द्वारा इस यन्त्रकी अत्यन्त उपयोगिता सिद्ध होती है।

भारतवर्षमें इस यन्त्रका अधिक प्रचार मुगल साम्राज्य कालमें हुआ है और अब तक इस यन्त्रके वर्णनका, जैनआचार्य श्रीमहेन्द्रसूरिका **यन्त्रराज** नामका ग्रन्थ जो १५ वीं शताब्दीमें लिखा गया है प्रचारमें है और उस पर मलयेन्दुसूरिकी टीका भी है। केवल यह एक ही ग्रन्थ **यन्त्रराज** नामसे प्रसिद्ध है और काशी जयपुर आदिकी संस्कृत पाठशालाओंमें ज्यौतिषकी परीक्षाओंमें इसी ही ग्रंथका प्रचार है। इस ग्रंथ पर महामहोपाध्याय सुधाकर द्विवेदीजीकी **प्रतिभाबोधक** नामकी टीका है। इस ग्रन्थके अतिरिक्त संस्कृतका कोई विशिष्ट ग्रन्थ अब तक प्रकाशित नहीं हुआ है।

यद्यपि महाराजा सवाई जयसिंहजीके समयका **यन्त्रराजरचनाप्रकार** नामका यह ग्रन्थ पुस्तकालयोंमें उपलब्ध है किंतु अब तक प्रकाशित न होनेसे यह प्रचार में नहीं आया। यह

इतना सरल और सुगम है कि इसके जोडेका एक भी ग्रन्थ इस यन्त्रराज नामके यन्त्ररचनाका वा वेधप्रकारका नहीं है। महाराजा सवाई जयसिंहजीकी ४ बडी वेधशालाओंमें से केवल देहली और जयपुर वेधशालाओं में यह यन्त्र बडे आकारका उपलब्ध हैं। यन्त्रालयके यन्त्रोंके वर्णन में **सम्राट्सिद्धान्त** आदि ग्रन्थ हैं। किं तु सब यन्त्रोंके फलको एक ही यन्त्रसे प्राप्त किया जा सके ऐसा यह यन्त्रराज नामका एक ही यन्त्र है। इसके उपयोग तथा रचनाके वर्णनका यह **यन्त्रराज रचनाप्रकार** और **वेधविधि** नामका छोटासा ग्रन्थ जो बहुत ही उपयोगी प्रतीत होता है अब प्रकाशित किया जाता है। इस ग्रन्थके पहले अध्यायमें यन्त्रराज बनानेका और द्वितीय अध्याय में इसकी वेधविधि है। महेन्द्रसूरीजीके ग्रन्थमें यन्त्रराजका उपयोग और वेधविधि अवश्य लिखी गई है परन्तु रचनाप्रकार सरल रूपमें उपलब्ध नहीं है। इस ग्रन्थके प्रकाशनसे संभव है कि इस यन्त्रराजका ज्यौतिषियोंमें प्रचार अधिक हो जावे। क्यों कि आकाशके सूर्यादि ग्रहनक्षत्रों के वेधमें उपयुक्त ऐसा यह एक ही यन्त्र है जिसके द्वारा ज्यौतिषके ग्रहगणितसंबन्धी सब कार्य हो सके। इस ग्रन्थ पर एक छोटीसी टिप्पणी भी जोड दी है जिससे यह और भी सरल हो जायगा। यह टिप्पणी केवल प्रथमाध्याय पर ही लिखी गई है क्यों कि द्वितीयाध्याय जिसमें कि वेधविधि है सरल है।

इस भूमिकामें इस यन्त्रकी वेधविधि सर्वसाधारणके समझनेके हेतु हिन्दी भाषामें संक्षिप्त रूपसे लिखी गई है। इसके द्वारा इस यन्त्रका उपयोग प्रतीत हो जायगा। और नक्षत्रोंके स्थान जाननेके हेतु उनके राश्यादि स्थान, शर और क्रान्ति आदि, कालभेदके अन्तर कोष्ठकों समेत ज्योतिर्गणित नामक नवीन ग्रन्थसे दे दिये हैं, जो इस समयके पाश्चात्य ग्रहगणितके आधार पर भारतवर्षकी शैली पर बना है और सूर्यचन्द्रग्रहणादि गणितके लिये अद्वितीय और सर्वथा उपयोगी है। जिनकी सहायतासे इस यन्त्रके द्वारा आकाशस्थ ज्योतिःपदार्थों का वेध करनेमें सुविधा होगी।

यन्त्रराजके द्वारा वेध करनेकी विधि लिखनेसे पूर्व इस यन्त्रका संक्षिप्त रूपमें वर्णन लिखना आवश्यक है। क्यों कि यह यन्त्र समयज्ञान, ग्रहोंके स्थानोंका, तथा नक्षत्रोंके स्थानोंका, लग्न आदि द्वादश भावोंका, उन्नतांश दिगंश आदि पारिभाषिक ज्यौतिष संबन्धी पदार्थोंका ज्ञान-करनेके हेतु आविष्कृत हुआ है। एक प्रकार का यह Planisphere अर्थात् ताराचित्रोंके जोडेकी चीज है।

## यन्त्रराजका संक्षिप्त वर्णन।

इस यन्त्रका केन्द्र ध्रुवस्थान है। ध्रुवसे ले कर मकरवृत्त ( Tropic of capricorn ) तक के आकाशीय कल्पित वृत्तोंका इस पर चित्रण किया गया है। स्थान स्थानके लिये अक्षांशानुसार यह यन्त्र पृथक् २ बनाया जाता है। इसी कारण प्रत्येक नगरका क्षितिज और उससे आरम्भ किये हुए उन्नतांश वृत्त अक्षांशानुसार भिन्न २ अक्षांशोंके यन्त्रोंके भिन्न स्थितिके होते हैं।

यन्त्रराजमें एक 'अक्षपत्र' और एक 'भपत्र' ये दो पत्र होते हैं। उनमें ऊपर भपत्र होता है जो प्रत्येक अक्षांशके लिये एक ही होता है; नीचे अक्षपत्र होता है वह अक्षांशभेदसे प्रत्येक अक्षांशके स्थानोंके लिये भिन्न २ होता है।

## अक्षपत्रका वर्णन ।

यन्त्रराजके अक्षपत्रका किनारेका अन्तिम वृत्त मकरवृत्त कहलाता है । मकरवृत्त पर ऊर्ध्वाधर तथा पूर्वापर दो व्यासरेखाएं होतीं हैं । यन्त्रराजके मकरवृत्त और ऊर्ध्वाधर रेखाके संपात स्थानको दक्षिण और उत्तरदिशा माना गया है । ऊपरी संपात दक्षिण और नीचेका संपात उत्तर कहा जाता है । ऐसे ही आडी व्यासरेखाका बायां छोर पूर्व और दहिना छोर पश्चिम कहाता है । अन्तिमवृत्त मकर वृत्त और उससे भीतर वाला ध्रुवकेन्द्रका पहला वृत्त विषुववृत्त और उससे भीतर वाला कर्कवृत्त कहा जाता है । पूर्वापर रेखा और विषुव वृत्तके संपातस्थानको पूर्व बिन्दु और इसी तरह पश्चिम संपातस्थानको पश्चिम बिन्दु कहते हैं । ध्रुवस्थानके नीचेकी तरफ अर्थात् उत्तर दिशाकी तरफ पूर्वविन्दु और पश्चिमबिन्दुओंमें जानेवाला क्षितिजवृत्त होता है । ध्रुवस्थान अर्थात् यन्त्रके केन्द्रसे यह क्षितिजवृत्त अक्षांशतुल्य अन्तर पर होता है और यह क्षितिजवृत्त ही यन्त्रराजमें प्रधानता रखता है । इस क्षितिजवृत्तको आरम्भ कर के प्रत्येक अक्षपत्र पर ९० अंशतक ९० उन्नतांश वृत्त होते हैं । यन्त्रराजका आकार छोटा हो तो ये वृत्त छह छह अंशोंके अन्तरसे वा तीन तीन अंशोंके अन्तरसे रक्खे जाते हैं । जहां ९० अंश समाप्त होते हैं वह बिन्दु खस्वस्तिक कहलाता है और उससे ठीक सामने नीचेकी तरफ, उत्तर बिन्दुकी सीधमें, अधःस्वस्तिक होता है । इसी प्रकार खस्वस्तिक और अधःस्वस्तिकमें जानेवाले ऊर्ध्वाधर वृत्त दिगंशवृत्त कहलाते हैं और ये भी पूर्व और पश्चिमकी तरफ तथा ऊपरकी तरफ कुल मिला कर दाहिनी और बांयी तरफ ९० अंशोंके सूचक होते हैं । ये वृत्त भी उन्नतांश वृत्तोंकी तरह छह छह वा तीन तीन अंशोंके अन्तर पर यन्त्रराजकी छोटी बडी आकृतिके अनुसार होते हैं । इन दिगंश वृत्तोंमें जो वृत्त खस्वस्तिक और अधःस्वस्तिकमें होता हुआ पूर्व-पश्चिम बिन्दुओंमें विषुवद्वृत्तसे संपात करता हुआ जाता है; वह समवृत्त कहा जाता है । इन वृत्तोंके अतिरिक्त १२ होरावृत्त ऊर्ध्वाधर रेखाके दोनों तरफ क्षितिजसे विषुवद्वृत्तको काटते हुए होते हैं । इनसे एक एक घण्टेकी एक एक होराका ज्ञान होता है । ये अक्षपत्र प्रति अक्षांशके, जहांके लिये यन्त्रराज बनाया जाता है वहांके होते हैं । अक्षपत्रके भिन्न २ होनेके कारण एक दो यन्त्रराज ऐसे भी महाराजा सवाई जयसिंहजीके समयके जयपुरके म्यूजियम ( अजायबघर ) में वर्तमान हैं कि जिनमें ७ अक्ष पत्र हैं और उनके दोनों तरफ अक्षपत्र के वृत्त भिन्न २ अक्षांशोंके अङ्कित हैं जिससे जिस अक्षांश पर वेध करना हो उसीही अक्षांशके अक्षपत्रको ऊपरकी तरफ रख कर वहांका हिसाब हो सकता है । इस प्रकार एक ही यन्त्रराजमें दोनों तरफ १४ अक्षपत्र आ गये हैं । जिस अक्षांशका जो प्रसिद्ध स्थान वेधोपयुक्त माना गया है वहां २ के अक्षपत्र इसमें वर्तमान हैं । इनमें देहलीसे लेकर काश्मीर तकके अक्षपत्र हैं ।

## अक्षपत्ररचनाप्रकार ।

इस यन्त्रराजमें अक्षपत्र प्रत्येक अक्षांशके लिये भिन्न भिन्न होते हैं । कारण यह कि इस यन्त्रका केन्द्र ध्रुव माना जाता है और ध्रुवसे क्षितिजवृत्त अक्षांशतुल्य अन्तर पर रहता है । और अक्षांश प्रत्येक स्थानके भिन्न भिन्न होते हैं इस कारण अक्षांशभेदसे यन्त्रराजकी रचना उस उस

नगरके अक्षांशानुसार होती है। अतः प्रत्येक अक्षांशके लिये यन्त्रराज एक ही उपयोगी नहीं हो सकता। इस असुविधाको मिटानेके हेतु अनेक नगरोंके अक्षांशानुसार एक ही यन्त्रराजके भीतर कई अक्षपत्र भिन्न २ नगरोंके प्राप्त होते हैं। इससे यन्त्रराजमें कई अक्षपत्रोंके रहनेके कारण भार अधिक हो जाता है। जिस यन्त्रराजमें कई अक्षपत्र हों ऐसे अरवी भाषाके तथा फारसी भाषाके एवं हिन्दी तथा संस्कृत भाषाके जयपुरके म्यूजियममें प्राप्त हैं। इनमें एक एक पीतलके पत्र पर दोनों तरफ अक्षपत्र हैं और वे भिन्न २ अक्षांशके नगरोंके हैं। म्यूजियममें जो यन्त्रराज है उनमें ७ प्लेट हैं और उनमें दोनों तरफ अक्षपत्र खुदे हुए हैं। एवं सर्वदेशीय भी अक्षपत्र एक पत्र पर एक तरफ वर्तमान है। यह सर्वदेशीय अक्षपत्र अक्षांशोंके भेद होने पर भी प्रत्येक स्थान पर उपयोगमें आता है किंतु उस पर केवल उन्नतांश और दिगंश ही जाने जाते हैं। इष्टकाल आदि जो उन्नतांश वृत्तोंके आधार पर आ सकते हैं वे इसमें उपलब्ध नहीं होते। यही सर्वदेशी कहाता है। क्षितिजादिवृत्त इसमें जो अक्षांशसे भिन्न २ देशोंमें भिन्न होते हैं वे सर्वदेशीय अक्षपत्र पर नहीं होते हैं। जिस प्रकार अक्षपत्र अक्षांशानुसार भिन्न होते हैं वैसे एक भपत्र ही सब देशोंमें उपयोगी होता है।

भपत्रकी रचना इस प्रकार होती है कि अक्षपत्रके मकर वृत्त और कर्क वृत्तको स्पर्श करता हुआ ध्रुवसे परम क्रान्तिज्याके तुल्य अन्तर पर क्रान्ति वृत्तका केन्द्र कदम्बस्थान कल्पना कर उससे मकरारम्भ तथा कर्कारम्भ पर जाता हुआ एक वृत्त क्रान्तिवृत्तके नामका बनाया जाता है और उस पर मेष-वृष-मिथुन आदि राशियां अपने २ मानसे, जो कि निरक्षदेश अर्थात् शून्य अक्षांश संबन्धी उदयपलोंके मानसे विभाजित कर अङ्कित कर दी जाती हैं, वेही सब अक्षांशोंके अक्षपत्र पर काम दे जाती हैं। कारण यह कि शून्य अक्षांश पर भी इन १२ राशियोंके मान क्रान्तिवृत्तके और विषुव वृत्तके परमक्रान्ति तुल्य कोण होने से एकही नहीं होते हैं। इस कारण प्रत्येक राशिका उदय होनेका काल परस्पर नहीं मिलता। क्यों कि परम क्रान्तितुल्य कोणका मान जैसे जैसे जिस जिस राशिका बढता या घटता है तदनुसार ही उनका तिरछापन भी कम जादा होता है और वह शून्य अक्षांशके लिये स्थिर है। यद्यपि इन राशियोंके उदयपल भी अक्षांशानुसार भिन्न २ मानके होते हैं किंतु भपत्र पर जो राशिमान अङ्कित किये जाते हैं वे शून्य अक्षांशके लिये स्थिर होते हुए भी, प्रत्येक अक्षांशके क्षितिज पर उस उस देशके राशियोंके उदयपल बतला देते हैं। ये राशियोंके मान क्रमसे २७८ पल, २९९ पल और ३२३ पल गणितके द्वारा स्थिर कर लिये गये हैं। ये मेष वृष और मिथुन राशिके लङ्कोदय पल माने जाते हैं। ये ही पल उलट कर कर्क सिंह कन्याके उदयपल हो जाते हैं। अर्थात ३२३ कर्क के २९९ सिंह के और २७८ कन्याके माने जाते हैं। यों छह राशियोंके उदयपल ही बाकी ६ राशियोंके अर्थात् तुला वृश्चिक धन मकर कुम्भ और मीन राशिके लङ्कोदयपल होते हैं। कन्या राशिसे जिसके उदयपल २७८ हैं वेही तुला राशिके और २९९ वृश्चिकके, ३२३ धनुके और फिर ३२३ पल मकरके, २९९ कुंभके, और २७८ पल जो प्रारम्भमें मेषके हैं वे मीनके होते हैं। अर्थात् इन १२ राशियोंके उदयपल ऊपर लिखे हुए

२७८, २९९, ३२३ इन पलोंको क्रमसे लिख कर फिर उलट कर लिखनेसे पहली छह राशियोंके और फिर उन्ही छह राशियोंके मान उलट कर बाकी छह राशियोंके होते हैं। यन्त्रराजके भपत्र पर ये राशियोंके मान विषुववृत्त पर अङ्कित अंशोंकी नापसे छह छह अंशकी एक घडीके अनुपातसे अङ्कित कर दिये जाते हैं, जो सब अक्षांशोंमें अक्षपत्रोंके भेद होने पर भी उन देशोंके लग्न आदि जाननेमें उपयोगी होते हैं। भपत्रकी रचनामें मुख्यतः क्रान्तिवृत्तीय १२ राशियोंके लङ्कोदय पलानुसार मानोंका अङ्कित करना ही प्रधानता रखता है।

यों तो भपत्रमें भी अक्षपत्रके मकरवृत्त पर ठीक बैठता हुआ मकरवृत्त एवं विषुववृत्त तथा कर्कवृत्त भी बनाये जाते हैं किंतु भपत्रमें प्रधानता क्रान्तिवृत्त ही की है।

इस प्रकार क्रान्तिवृत्त बना लेने पर आकाशके मोटे मोटे नक्षत्र, विशेषतः २७ नक्षत्र जिन का वेधमें उपयोग पडता है, वे क्रान्तिवृत्तसे शरके तुल्य अन्तर पर गणित करके अङ्कित किये जाते हैं और यह अङ्कन भपत्ररचनामें बड़ा महत्त्व रखता है। २७ नक्षत्रोंके सिवाय सप्तर्षि मण्डल तथा ब्रह्महृदय, प्रजापति आदि और और भी मोटे नक्षत्र क्रान्तिवृत्तके हिसाबसे अङ्कित किये जाते हैं और उनके ठीक स्थानोंको बतलाने वाले नक्षत्रचञ्चु बना दिये जाते हैं जिनसे उक्त नक्षत्रोंके वेध करनेमें सुविधा हो।

सारे आकाशको प्राचीन कालमें ग्रीक देशके टालमी नामक ज्योतिषीने ४८ राशियोंमें विभक्त किया था और उनके ग्रीक भाषामें नाम भी भिन्न रक्खे थे। उन नामोंके अर्थानुवादी संस्कृत नाम भारतवर्षके यन्त्रराजोंमें जैसे दण्डधर पुरुष, सर्पधारी पुरुष, नौका आदि एवं किरीटधर पुरुष नग्नान्तक आदि आज भी प्राप्त होते हैं। वर्तमान कालमें ये ४८ राशियां बढती बढती अब १०८ की संख्या पर पहुंच चुकी हैं। इन ४८ राशियोंकी सूची महाराजा जयसिंह-जीने तैमूरलंगके पोते उलूकबेगकी सारणीके अनुवादमें १०२९ तारोंकी गणिततालिका शर-भोग-विषुवांश आदि सब उपयोगी गणितको अपने समय तकका संस्कार दे कर ठीक दे दिया है जो वेध करनेमें परम उपयुक्त है। यों तो आज नाटिकल पञ्चाङ्गमें, जो ग्रीनिचकी वेधशालासे प्रतिवर्ष प्रकाशित होता है उसमें, दी हुई नक्षत्रतालिकाकी तुलनामें बहुत कम उपयुक्त है तथापि साधारणतया यन्त्रराजके वेधोंमें उपयोगी है।

इस प्रकार यन्त्रराजकी भपत्ररचनाका प्रकार है जो एक ही भपत्र सर्व देशके अक्षांशोंपर उपयोगी होता है।

यहां पर यह लिख देना भी अधिक आवश्यक है कि आकाशमण्डलके तारोंके स्थान प्रतिवर्ष विकला ५० पश्चिमको हटते जा रहे हैं और इन २००० वर्षोंमें इस हटनेका परिणाम यह हुआ है कि इस धीमी चालसे हटते हटते इनका हटाव २३ अंश १० कला पर पहुंच चुका है। आज उत्तरायण अंग्रेजी दिसम्बर मासकी २२ तारीख को हो जाता है किं तु मकर संक्रान्ति, जहां पहले कभी उत्तरायण होता था, १४ जनवरीको होती है जिसमें २३ दिनका अन्तर होता है।

## महाराजा सवाई जयसिंहजी

यह **यन्त्रराजरचनाप्रकार** नामक पुस्तक स्वयं श्री जयसिंहजी महाराजकी रचना है ऐसी प्रसिद्धि है। ये महाराज ज्योतिष शास्त्रके ज्ञाता एवं इस शास्त्रके रसिक थे। जयपुर तथा देहली की यन्त्रशालाओंमें जयप्रकाश नामका यन्त्र इनका स्वयं आविष्कार है ऐसा उल्लेख है। इनकी बनवाई हुई भारतवर्षमें ४ यन्त्रशालायें अब भी विद्यमान हैं। इनका समय ई. १८४३ तक है।

इनके समयमें टालमी नामक ग्रीक विद्वान्के अलमजेस्ट नामक १३ अध्यायके बडे ग्रन्थका फारसीसे संस्कृतमें अनुवाद किया गया। यूक्लिड की रेखागणित जिसके १५ अध्याय हैं उसका भी संस्कृतमें अनुवाद हुआ। डि० लाम्बर के ग्रहगणितको लानेके लिये डि० लाहायर नामका पोर्चूगीज ज्योतिषी वहां भेजा गया और उस ग्रन्थको जिसका नाम **लेयरसारणी** है वहां से मंगवाया गया और उसका भी **दृक्पक्ष** नामसे संस्कृतमें अनुवाद हुआ। ७ वर्षतक भिन्न २ नगरोंकी स्वयं बनवाई हुई यन्त्रशालाओं में ग्रहोंका सतत वेध लिया जा कर ग्रहगणितका संशोधन हुआ। और उस समयके मुगल बादशाह मुहम्मदशाह नामके सम्राट के नामसे जीच **महम्मदशाही** नामका ग्रहगणितका फारसी ग्रन्थ बनवाया गया।

उस समयके इन ग्रन्थोंका तथा पाश्चात्य तथा अरबके विद्वानोंके ग्रन्थोंका वर्णन जीचमहम्मदशाही की फारसी भाषाकी पुस्तककी भूमिकाके आधार पर कलकत्ताकी एसियाटिक सोसाइटीसे प्रकाशित 'एसियाटिक रिसर्चेज्' वाल्यूम ५, में डब्ल्यू. हन्टरके लेखसे जानना चाहिये।

उस समयके ज्योतिषी सम्राट् जगन्नाथका नाम चिरस्मरणीय है। इस ही विद्वान्की सहायतासे, जिनको महाराजा जयसिंहजीने फारसी भाषामें अभिज्ञ कर, ऊपर लिखे ग्रन्थोंका अनुवाद तथा यन्त्रशालाओंका निर्माण कराया।

**आज भी ज्यौतिषशास्त्रसंबन्धी** इन यन्त्रशालाओंके आधार पर, ज्यौतिषशास्त्रसंबन्धी उन्नतिमें महाराजा **सवाई जयसिंह**जीका नाम इतिहासमें प्रसिद्ध है। और भारतवर्षका ज्यौतिष प्रेम **और इस शास्त्रकी उन्नतिमें** श्रम चिरकालतक प्रसिद्ध रहेगा।

**इस ग्रन्थको अब** इस तरह प्रकाशमें लानेका पूर्ण श्रेय, राजस्थान पुरातत्त्व मन्दिरके सम्मान्य संचालक **पुरातत्त्वाचार्य** मुनि श्रीजिनविजयजीको है। इन्हींकी प्रेरणा और प्रोत्साहनसे हमने इस ग्रन्थका **यथामति संशोधन** एवं संपादन किया है और इनने, ग्रन्थको निर्णयसागर जैसे संस्कृत साहित्यके **सर्वोत्कृष्ट मुद्रणालयमें** मुद्रित करा कर तथा स्वयं इसके प्रुफ आदि देखनेमें और सुचारु रूपसे **मुद्रित करने**—कराने में जो अत्यधिक परिश्रम उठाया है तदर्थ मैं आपका बहुत ही उपकृत हूं।

ज्योतिषयन्त्रालय
जयपुर
ता. ३-१-५२

निवेदक—
**केदारनाथ ज्योतिर्विद्**

श्रीः

श्रीमन्महाराजाधिराज - श्रीजयसिंहदेव - कारिता
वेधक्रियासमन्विता

# यन्त्रराजरचना ।

[ अथ मकरवृत्त - नाडीवृत्त - कर्कवृत्तानां - व्यासार्धानयनम् । ]

आदावभीष्टं यन्त्रं धातुजं दारुजं वा वर्तुलं कार्यम् । तस्य मध्ये[1] केन्द्रं कृत्वा आपालिव्यासार्धमितेन कर्कटेन वृत्तं कुर्यात्[2] । तन्मकराहोरात्रवृत्तं भवति । तस्य केन्द्रं ध्रुवस्थानं ज्ञेयम् । तन्मध्ये ऊर्ध्वाधरा तिर्यग्रेखा च कार्या । तद्वृत्तं भांशै(३६०)श्चाङ्कनीयम् । तिर्यग्रेखाग्रद्वितये पूर्वापरदिगङ्कनं च[3] कार्यम् । ऊर्ध्वाधराग्रद्वितये याम्योत्तरदिगङ्कनं[4] कार्यम् ।

अथ दक्षिणदिशः सकाशात् पश्चिमदिशि परमक्रान्त्यंशान्[5] विगणय्य चिह्नं कार्यम् । तत्र चिह्ने सूत्रस्यैकाग्रं स्थिरं कृत्वा द्वितीयाग्रं पूर्वदिक्चिह्ने स्थिरं कार्यम् । तत् सूत्रं याम्योत्तररेखायां यत्र लग्नं तत्र चिह्नं कार्यम् । मकरवृत्तकेन्द्राच्चिह्नं यावत्तन्मितव्यासार्धेन ध्रुवकेन्द्रकं वृत्तं कार्यम् । तन्नाडीवृत्तं भवति । तन्मेषतुलाहोरात्रवृत्तमपि ज्ञेयम् । तद्भांशैरङ्क्यम् ।

अथ मकरवृत्तकेन्द्रे सूत्रस्यैकाग्रं स्थिरं कृत्वा[6] द्वितीयाग्रं पूर्वविगणितपरमक्रान्तिभागाग्रे स्थिरं कार्यम् । एवं स्थिरीभूतं सूत्रं नाडीवृत्ते यत्र लगति तत्र चिह्नं कार्यम् । पुनः सूत्रस्यैकाग्रं नाडीवृत्तगतचिह्ने स्थिरं कृत्वा द्वितीयाग्रं नाडीवृत्तगतपूर्वदिक्चिह्ने स्थिरं कार्यम् । एवं स्थिरीभूतं सूत्रं याम्योत्तररेखायां यत्र लगति तत्र चिह्नं कार्यम् । ततो मकरवृत्तकेन्द्राच्चिह्नं यावत्तन्मितव्यासार्धेन ध्रुवकेन्द्रकं वृत्तं कार्यम् । तत् कर्काहोरात्रवृत्तं भवति[7] ।

अथ गणितेन मकरवृत्त–नाडीवृत्त–कर्कवृत्तानां व्यासार्धानयनम् ।

तत्रादौ मकराहोरात्रवृत्तस्य व्यासार्धमानमभीष्टं कृत्वा तदनुसारेण नाडीवृत्तस्य व्यासार्धानयनम् ।

तद् यथा – परमक्रान्तिभागान्नवतेर्विशोध्य शेषांशानामुत्क्रमज्या कार्या । तां कल्पितमकराहोरात्रवृत्तस्य व्यासार्धेन[8] संगुण्य परात्पद्युज्यया भजेत् । एवं कृते सति यल्लभ्यते तदेव नाडीवृत्तस्य व्यासार्धमानं भवति । यद्वा परात्पद्युज्यां कल्पितमक-

१. 'मध्ये' इत्यधिकं पुण्यपत्तनपुस्तके. २. 'कार्यम्' पुण्य. ३. 'च' इति पुण्यपुस्तके न. ४. 'च' इत्यधिकम् पुण्य. ५. 'परम २४ क्रान्त्यंशान्' पुण्य. ६. 'कार्यम्' पुण्य. ७. पुण्य. पुस्तकेऽत्र—'एतेषां रचनाविधिर्लिख्यते यथा—' इत्यधिकः पाठः । ८. 'व्यासमानेन' पुण्य. पुस्तके पाठः । परं पुस्तकायुषि 'र्ध' इत्यपि पश्चाल्लिपीकृतं वर्तते ।

राहोरात्रवृत्तव्यासार्धमानेन संगुण्य ततः परमक्रान्तिकोट्युत्क्रमज्यां द्विगुणितत्रिज्यातो विशोध्य शेषाङ्केन विभजेत् । फलं नाडीवृत्तस्य व्यासार्धमानं भवति ।

अत्रोपपत्तिः ।

समायां भूमावभीष्टत्रिज्यामितेन कर्कटेन वृत्तं कार्यम् । तन्मकराहोरात्रवृत्तं ज्ञेयम् । तन्मध्ये ऊर्ध्वाधरा तिर्यग्रेखा च कार्या तद्भांशैरङ्क्यम् । ऊर्ध्वाधररेखाग्रद्वितये दक्षिणोत्तरदिगङ्कनं कार्यम् । तिर्यग्रेखाग्रद्वितये पूर्वापराङ्कनं च कार्यम् ।

ततो दक्षिणदिक्चिह्नात् पश्चिमदिशि परमक्रान्तिभागान् विगणय्य तेषां भुजकोटिज्ये देये । कोट्यंशानां पूर्णज्या देया तत्र कोटेः पूर्णज्यैको भुजः, तथा वृत्त[2]-व्यासमितोऽपरो भुजः । पूर्वदिक्चिह्नात् विगणितपरमक्रान्तिभागाग्रपर्यन्तं यत् सूत्रं स तृतीयो भुजः । अस्मिन् त्रिभुजे कोटिक्रमज्यारूपलम्बनिपाताद् द्वे जात्यत्र्यस्रे[3] जायेते । तत्र कोटिज्या कोटिः, कोट्युत्क्रमज्या भुजः, कोटेः पूर्णज्या कर्णः ।

इत्येकं लघुक्षेत्रम् ।

तथा कोटिक्रमज्या कोटिः, कोट्युत्क्रमज्योना द्विगुणितत्रिज्या भुजः । पूर्वदिक्चिह्नाद्[4] विगणितपरमक्रान्तिभागाग्रपर्यन्तं यत्[5] सूत्रं स कर्णः ।

इति महत् क्षेत्रम् ।

अथ ज्ञाताभ्यां बृहल्लघुक्षेत्रसंबन्धिभुजकोटिभ्यामिष्टभुजकोट्योरानयनम्[6] ।

तत्रानुपातः—यदि पर[7]मक्रान्तिकोटिज्यातुल्य[8]कोटौ पर[9]मक्रान्तिकोट्युत्क्रमज्यातुल्यो भुजस्तदा मकराहोरात्रवृत्तव्यासार्धमितं[10]कोटौ को भुज इति प्रसिद्धः प्रथमानुपातः । यद्वा उत्क्रमज्योनमकरव्यासकोटौ कोटिक्रमज्या भुजस्तदा मकरव्यासार्धमितं[11]कोटौ क[12] इति मेषतुला[13]होरात्रवृत्तव्यासमानं स्यात् । अथवा यदि पर[14]मक्रान्तिकोटिक्रमज्यातुल्ये भुजे परमक्रान्तिकोट्युत्क्रमज्यातुल्या कोटिर्लभ्यते तदा कल्पितमकराहोरात्रवृत्तव्यासार्धतुल्ये भुजे का कोटिरित्यनुपातेनोपपन्नः प्रथमः प्रकारः । यद्वा पर[15]मक्रान्तिकोट्युत्क्रमज्योनद्विगुणितत्रिज्यामितभुजेन परमक्रान्तिकोटिज्यामिता कोटिर्लभ्यते तदा कल्पितमकराहोरात्रवृत्तव्यासार्धेन केति द्वितीयः प्रकार उपपन्नः ।

अथ गणितेन कर्काहोरात्रवृत्तस्य व्यासार्धानयनम् ।

पर[16]मक्रान्तिकोट्युत्क्रमज्या मेषतुलाहोरात्रवृत्तव्यासार्धमानेन हता पर[17]मक्रान्ति-

---

१. 'भवति' पुण्य. २. 'वृत्तस्य' पुण्य. ३. 'जात्यक्षेत्रे' पुण्य. ४. 'पूर्वदिक्चिह्नात् द्विगुणित' पुण्य. ५. 'यत्' इति पुण्य. पुस्तके नास्ति. ६. 'कोट्यानयनम्' पुण्य. ७. 'परक्रान्ति' पुण्य. ८. 'तुल्ये' पुण्य. ९. 'परक्रान्ति' पुण्य. १०. 'मिते' पुण्य. ११. 'मिते' पुण्य. १२. 'किमिति' पुण्य. १३. 'मेषतुलामानं' पुण्य. १४. 'परक्रान्तिकोट्युत्क्रमज्यातुल्ये भुजे परमक्रान्तिक्रमज्यातुल्या(या)कोटिर्लभ्यते तदा कल्पितमकराहोरात्रव्यासार्द्धे तुल्ये भुजे का कोटिः' पुण्य. १५. 'परक्रान्तिव्युत्क्रमज्योनव्यासतुल्ये भुजे परक्रान्तिकोटिज्यातुल्या कोटिर्लभ्यते तदा कल्पितमकराहोरात्रव्यासार्द्धतुल्ये भुजे का कोटिरित्यनुपातेनोपपन्नो द्वितीयः प्रकारः' पुण्य. १६. 'परक्रान्ति' पुण्य. १७. 'परक्रान्ति' पुण्य.

कोटिक्रमज्यया भाज्या यल्लभ्यते तदेव कर्कवृत्तस्य व्यासार्धमानं भवेत्[1]। यद्वा परम[2]-क्रान्तिकोटिज्यया नाडीवृत्तव्यासार्धेन[3] गुण्या परम[4]क्रान्तिकोव्युत्क्रमज्योनद्विगुणितत्रि-ज्यया भाज्या फलं[5] कर्कवृत्त[6]व्यासार्धमानं भवति।

अथवा नाडीवृत्तव्यासार्धवर्गो मकराहोरात्र[7]वृत्तव्यासार्धमानेन भाज्यः फलं वा कर्कवृत्तस्य व्यासार्धमानं भवति। यद्वा परम[8]क्रान्तिकोव्युत्क्रमज्या परमक्रान्तिक्रमज्यया भाज्या फलस्य वर्गो[9] मकरवृत्तव्यासार्धेन हतः षष्ठ्या भाज्यः फलं वा कर्कवृत्तस्य[10] व्यासार्धमानं भवति। एवं प्रकारचतुष्टयेन कर्काहोरात्रवृत्तस्य व्यासार्धे[11] ज्ञाते[12] तस्मान्ना-डीवृत्तमकरवृत्तव्यासार्धानयने विलोमविधिना। तत्र गुणकहरयोर्व्यत्यासः[13]।

अत्रोपपत्तिः।

समायां भूमावभीष्टत्रिज्यामितेन कर्कटकेन[14] वृत्तं[15] विधाय तत ऊर्ध्वाधररेखाङ्कनं भांशाङ्कनं[16] च कार्यम्। ततो[17] लघुबृहत्क्षेत्रद्वयं पूर्ववद्विरचय्य तत्रानुपातः। यदि परम-क्रान्तिकोटिज्याकोटौ परमक्रान्तिकोव्युत्क्रमज्यातुल्यो भुजो लभ्यते तदा नाडीवृत्त-व्यासार्धतुल्यायां[18] कोटौ[19] को भुज इत्यनुपातेनोपपन्नः प्रथमः प्रकारः।

यद्वा परम[20]क्रान्तिकोव्युत्क्रमज्योनद्विगुणित[21]त्रिज्याकोटौ परम[22]क्रान्तिकोटिक्रम-ज्यातुल्यो भुजो लभ्यते[23] तदा नाडीवृत्तव्यासार्धतुल्यायां[24] कोटौ को भुजः, इत्यनु-पातेनोपपन्नो द्वितीयः प्रकारः।

अथवा[25] मकरवृत्तव्यासार्धतुल्यायां कोटौ मेषतुला[26]होरात्रवृत्तव्यासार्धतुल्यो भुजस्तदा[27] नाडीवृत्तव्यासार्धतुल्यायां कोटौ क इत्यनुपातेनोपपन्नस्तृतीयः प्रकारः।

अथ क्षितिजवृत्तनिष्पादनप्रकारः।

आदौ पूर्वोक्तप्रकारेणाक्षपत्रे मकरादिवृत्तत्रयं विधाय नाडीवृत्तस्य[28] पश्चिमदिक्-चिह्नादुत्तरदिश्यभीष्टाक्षांशान् विगणय्य तत्र चिह्नं कार्यम्। अस्माच्चिह्नान्नाडीवृत्तस्थ-पूर्वदिक्चिह्नस्पृग्रेखा कार्या। सा याम्योत्तरसूत्रे यत्र लग्ना तत्र प्रथमसंज्ञं चिह्नं कार्यम्। पुनर्नाडीवृत्तस्थ[29]पूर्वदिक्चिह्नाद्दक्षिणदिश्यभीष्टाक्षांशान् विगणय्य चिह्नं कार्यम्। ततो नाडीवृत्तस्य[30] पूर्वचिह्नाद्द्विगणिताक्षांशभागचिह्नस्पृग्रेखा स्वमार्गवर्धमाना सती स्वमा[31]-

---

१. 'भवति' पुण्य. २. 'परक्रान्ति' पुण्य. ३. 'नाडीवृत्तव्यासार्धमानेन' पुण्य. ४. 'परक्रान्ति' पुण्य ५. 'फलं वा' पुण्य. ६. 'कर्कवृत्त' पुण्य. ७. 'मकराहोरात्रव्यासार्धमानेन' पुण्य. ८. 'परक्रान्ति' पुण्य. ९. 'फलवर्गो' पुण्य. १०. 'कर्कस्य' पुण्य. ११. 'वृत्तव्यासार्धे' पुण्य. १२. 'ज्ञाते सति' पुण्य. १३. 'गुणहरव्यत्यासः' पुण्य. १४. 'कर्कटेन' पुण्य. १५. 'वृत्ते' पुण्य. १६. 'भागांशाङ्कनं' पुण्य. १७. 'तत् बृहत् क्षेत्रं लघुक्षेत्रद्वयं च' पुण्य. १८. 'व्यासार्धमितायां' पुण्य. १९. 'कोटौ क' पुण्य. २०. 'परक्रान्ति' पुण्य. २१. 'द्विगुणा' पुण्य. २२. 'पर-क्रान्तिकोटयुत्क्रमज्या' पुण्य. २३. 'लभ्यते' इति पुण्य. पुस्तके नास्ति। २४ 'मितायां क इत्यनुपातेन' पुण्य. २५. 'यद्वा' पुण्य. २६. 'नाडीवृत्त' पुण्य. २७. 'स्त्वत्र' पुण्य. २८. 'नाडीवृत्तस्थ' पुण्य. २९. 'नाडीवृत्तस्थ दिक्चिह्नात्' पुण्य. ३०. 'नाडीवृत्तस्थपूर्वदिक्चिह्नाद्' पुण्य. ३१. 'स्वमार्गवर्धमाने' इति पुण्य. पुस्तके नास्ति।

गेवर्द्धमाने याम्योत्तरसूत्रे यत्र लगंति[1] तत्र चिह्नं कार्यम्। अस्माच्चिह्नात् प्रथमचिह्न-पर्यन्तं यावद् याम्योत्तरखण्डं[2] भवति तस्यार्धे केन्द्रं कृत्वा खण्डार्धमितकर्कटेकेन[3] वृत्तं कार्यम्। तत् स्वक्षितिजं[4] भवति।

## अथ गणितेन क्षितिज[5]केन्द्रव्यासानयनम्।

अभीष्टाक्षांशानां क्रमोत्क्रमज्ये कार्ये। तत[6] उत्क्रमज्या नाडीवृत्तव्यासार्धमानेन गुण्या[7] अभीष्टाक्षांशक्रमजीवया भाज्या फलमनष्टं स्थाप्यम्। पुनरभीष्टाक्षांशज्या नाडीवृत्तव्यासार्धेन[8] गुण्या अभीष्टाक्षांशोत्क्रमज्यया भाज्या फलमनष्टस्थापितफले यो[9]-ज्यम्। तस्यार्धं क्षितिजव्यासार्धं भवति। यद्वा अभीष्टाक्षांशज्या नाडीवृत्तव्यासार्ध-मानेन गुणा अभीष्टाक्षांशोत्क्रमज्योनद्विगुणत्रिज्यया भाज्या फलमनष्टं स्थाप्यम्। पुनरभीष्टाक्षांशोत्क्रम[10]जीवोनद्विगुणत्रिज्या नाडीवृत्तव्यासार्धमानेन गुणा अभीष्टाक्षां-शज्यया भाज्या फलमनष्टस्थापितफले योज्यम्[11]। तस्यार्धं क्षितिज[12]व्यासार्धमानं भवति। [13]अथ क्षितिजव्यासार्धमानं प्रथमफलेनोनितं ध्रुवात् क्षितिजकेन्द्रमानं भवति।

## अत्रोपपत्तिः।

नाडीवृत्तगतपश्चिमचिह्नात् उत्तरदिश्यभीष्टाक्षांशभागान् विगणय्य तत्र चिह्नं कार्यम्। तेषां क्रमोत्क्रमज्ये पूर्णज्या च देयाः[14]। ततो नाडीवृत्तस्य पूर्वदिक्चिह्नात् पश्चिमे[15]दिशो विगणिताक्षभागचिह्न[16]पर्यन्तं या रेखा स प्रथमो भुजः[17]। अक्षभागपूर्णज्या द्वितीयो भुजः। तथा द्विगुणितत्रिज्या तृतीयो भुजः। इदं महत् क्षेत्रम्। अस्योदरे, अक्षज्या[18]रूपलम्बनिपातनात्[19] द्वे जात्यक्षेत्रे जायेते[20]। तत्राक्षज्या कोटिः अक्षांशोत्क्रमज्या भुजः। पलांशपूर्णज्या कर्णः।

## इति लघुक्षेत्रम्।

तथा, अक्षज्या भुजः। अक्षोत्क्रमज्योनद्विगुणितत्रिज्या[21] कोटिः, नाडीवृत्त-स्यपूर्वदिक्चिह्नाद्विगणिता[22]क्षभागपर्यन्तं या रेखा स कर्णः।

## इति महत् क्षेत्रम्।

---

१. 'लग्ना' पुण्य. २. 'याम्योत्तररेखाखण्डं' पुण्य. ३. 'कर्कटेन' पुण्य. ४. 'क्षितिजं' पुण्य. ५. 'क्षितिज-वृत्तस्य केन्द्रव्यासानयनम्' पुण्य. ६. 'तत्र' पुण्य. ७. 'गुणा' पुण्य. ८. 'नाडीवृत्तव्यासार्धमानेन गुणा' पुण्य. ९. पुण्य. पुस्तकस्यायुषि–'योगवियोगौ तस्यार्द्धं क्षि. व्या. के. मानौ भवतः' 'योगवियोगौ कार्यौ तस्यार्धं' इति १०. 'त्क्रमज्योनगुणितत्रिज्या' पुण्य. ११. 'स्थापिते'पुण्य. १२. 'क्षितिजस्य' पुण्य. १३. पुण्यपुस्तके–'अथेत्यादि–भवति' इत्यन्तः पाठो नास्ति। १४. 'देया' पुण्य. १५. 'पश्चिमदिशि' पुण्य. १६. 'चिह्न' इति पुण्य. पुस्तके नास्ति। १७. 'कुजः' पुण्य. १८. 'अक्षांशज्या' पुण्य. १९. 'निपातात्' पुण्य. २०. 'जाते' पुण्य. २१. 'द्विगुण' पुण्य. २२. 'विगणित' इति पुण्य. पुस्तके नास्ति।

एवं क्षेत्रद्वयात्मकं[1] प्रथमसंज्ञं क्षेत्रं विरचय्य ततो नाडीवृत्तस्थपूर्वदिक्चिह्ना-
द्दक्षिणदिश्यभीष्टाक्षांशान्[2] विगणय्य तत्र चिह्नं कार्यम्। तत्र नाडीवृत्तस्थ[3]पूर्वदिक्चिह्नं
अक्षभागचिह्नं स्वमार्गवर्द्धमानं[4]याम्योत्तरसूत्रं यथा स्पृशति तथा कृता रेखा कर्णः।
नाडीवृत्तव्यासार्धं भुजः ध्रुवात् स्वमार्गवर्धमानं याम्योत्तरसूत्रं च यथा स्पृशति तथा
कृता रेखा कर्णः। नाडीवृत्तव्यासार्धं भुजः। ध्रुवात् स्वमार्गवर्धमानं याम्योत्तरसूत्रं
कर्णाग्रावधि कोटिः। अस्मिन् महत्क्षेत्रे अक्षज्यारूपलम्बनिपातनात्[5] लघुक्षेत्रद्वयमुत्पद्यते[6]।
तत्राक्षज्या कोटिः। अक्षांशोत्क्रमज्या भुजः। अक्षांशपूर्णज्या कर्णः। एवं क्षेत्रद्वया-
त्मकं द्वितीयसंज्ञं विधाय प्रथमक्षेत्रेणानुपातः। यद्यक्षज्याकोटौ अक्षोत्क्रमज्या भुजः
तदा नाडीवृत्तव्यासार्धमितायां कोटौ को भुज[7] इत्यनुपातेनोपपन्नं प्रथमफलम्। अथ
द्वितीयक्षेत्रेऽनुपातः। यद्यक्षोत्क्रमज्याभुजे अक्षज्या कोटिः तदा नाडीवृत्तव्यासार्धतुल्ये[8]
भुजे का[9] इत्यनुपातेनोपपन्नं द्वितीयफलम्। तयोः[10] प्रथमद्वितीयफलयोर्योग[11]वियोगार्धे
क्रमेण[12] क्षितिजस्य व्यास(ध्रुवात्) केन्द्रमाने स्तः। एवमुपपन्नः प्रथमः प्रकारः[13]। अथवा
प्रथमक्षेत्रेऽनुपातः। अक्षोत्क्रमज्योनद्विगुणितत्रिज्याकोटौ अक्षज्या भुजः तदा नाडी-
वृत्तव्यासार्द्धमितायां कोटौ को[14] भुज इत्यनुपातेनोपपन्नं[15] प्रथमफलम्। द्वितीयक्षेत्रेऽ-
नुपातः—यद्यक्षांशज्याभुजेन उत्क्रमज्योनद्विगुणितत्रिज्याकोटिर्लभ्यते तदा नाडीवृत्त-
व्यासार्धेन का कोटिरेवं द्वितीयफलम्। यद्य[16]क्षोत्क्रमज्याकोटौ अक्षज्या भुजः तदा
नाडीवृत्तव्यासार्धमितकोटौ को भुज इत्यनुपातेनोपपन्नं द्वितीयफलम्। शेषं पूर्ववत्
प्रथमद्वितीययोर्योगार्धे क्रमेण क्षितिजस्य व्यासार्धकेन्द्रे स्तः। इति द्वितीयः प्रकारः।

### अथ क्षितिजादग्रे उन्नतवलयनिष्पादनप्रकारः।

नाडीवृत्तस्य पूर्वदिक्चिह्नात् स्वा[17]क्षभागसंबन्धिचिह्नात् षड्भान्तरितप्रदेशात्
दक्षिणदिश्यभीष्टांशान् विगणय्य तत्र चिह्नं कार्यम्। त[18]च्चिह्ने सूत्रस्यैकाग्रं स्थिरं कृत्वा
द्वितीया[19]ग्रं नाडीवृत्तस्य पूर्वदिक्चिह्ने स्थिरं कार्यम्। एवं स्थिरीभूतं सूत्रं याम्योत्तर-
रेखायां यत्र लगति[20] तत्र प्रथम[21]संज्ञं चिह्नं कार्यम्। पुनर्यावत्संख्यां[22]शाः षड्भान्त-
रितप्रदेशाद्दक्षिणदिशि दत्तास्तावत्संख्याकांशाः पूर्वदिशो दत्ताक्षभागाग्राद्दक्षिणदिशि
विगणय्य तत्र चिह्नं कार्यम्। ततो नाडीवृत्तस्थपूर्वदिक्चिह्ने[23] सूत्रैकाग्रं स्थिरं कृत्वा
द्वितीयाग्रमक्षभागाद्दत्तेष्टभागे[24]चिह्नोपरिगामि यत् सूत्रं स्वमार्गवर्धमानं याम्योत्तरसूत्रं
यथा स्पृशति तथा स्थाप्यम्। एवं स्थापितं सू[25]त्रं याम्योत्तररेखायां यत्र लग्नं तत्र

१. 'क्षेत्रयात्मकं' पुण्य. परं पुस्तकायुषि 'त्र' इति लिखितमतः 'क्षेत्रत्रयात्मकं' इति पाठः सिद्ध्यति। २ 'अक्षभागान्' पुण्य. ३. 'नाडीवृत्तस्य' पुण्य. ४. 'वर्धमानं' पुण्य. ५. 'निपातात्' पुण्य. ६. 'लघुक्षेत्रे उत्पद्येते' पुण्य. ७. 'क इत्युपपन्नं' पुण्य. ८. 'व्यासार्द्धमानतुल्ये' पुण्य. ९. 'का' इति पुण्य. पुस्तके नास्ति। १०. 'तयोः प्रथम-द्वितीयफलं तयोः' इति द्विः पुण्य. पुस्तके. ११. 'योगार्द्धे' पुण्य. १२. 'क्रमेण व्यासकेन्द्रमाने क्षितिजस्य' पुण्य. १३. 'प्रथमप्रकारः' पुण्य. १४. 'क' पुण्य. १५. 'इत्याद्यफलमुपपन्नं' पुण्य. १६. 'यद्यक्षोत्क्रमज्या' इत्याद्यारभ्य 'इति द्वितीयः प्रकारः' इत्यन्तः पाठः. पुण्य. पुस्तके नास्त्येव। १७. 'स्व' इति पुण्य. पुस्तके नास्ति। १८. 'तत्र चिह्ने' पुण्य. १९. 'द्वितीया(?)' पुण्य. २०. 'लग्नम्' पुण्य. २१. 'प्रथमं' पुण्य. २२. 'संख्यांशाः' पुण्य. २३. 'चिह्ने (ह्न?)स्य सूत्रस्यैकाग्रं' पुण्य. २४. 'दत्तेष्टभागचिह्नं तथा स्वमार्गवर्द्धमानं' पुण्य. २५. 'स्थापितसूत्रं पुण्य.

चिह्नं कार्यम् । अस्माच्चिह्नात् प्रथमसंज्ञचिह्नपर्यन्तं यावद् याम्योत्तरसूत्रस्य खण्डं भवति तस्यार्धे केन्द्रं कृत्वा अर्धप्रदेशमितकर्कटेन वृत्तं कार्यम् । तदुन्नतवलयं भवति । एवमग्रेऽपि अभीष्टोन्नतवलयानि कार्याणि ।

## अथ[1] गणितेनोन्नतवलयानां केन्द्रव्यासानयनम् ।

अभीष्टाक्षांशेषु अभीष्टांशा[2] एकत्र क्षेप्याः, अन्यत्रापनेयाः[3] । वियोगविशिष्टाक्षांशानां क्रमोत्क्रमज्ये कार्ये । उत्क्रमज्या मेषव्यासार्धप्रमाणगुणा क्रमज्यया भाज्या फलमनष्टं स्थाप्यम् । पुनर्योगविशिष्टाक्षांशानां क्रमोत्क्रमज्ये कार्ये । उत्क्रम[4]ज्या मेषव्यासार्धप्रमाणगुणा क्रम[5]ज्यया भाज्या फलमनष्टं स्थाप्यम् । पुनर्योगविशिष्टाक्षांशानां क्रमोत्क्रमज्ये कार्ये । क्रमज्या मेषव्यास[6]ार्धप्रमाणगुणा उत्क्रमज्यया भाज्या फलमनष्टस्थापितफले योज्यम् । फलं[7]मुन्नतवलयस्य व्यासो भवति । फलयोगार्धे[8] च केन्द्रं भवति । अथवा योगविशिष्टाक्षांशज्[9]या मेषवृत्त[10]व्यासार्धप्रमाणगुणा योगविशिष्टांक्षोत्क्रमज्योनद्विगुणत्रिज्यया भाज्या फलं[11]मनष्टं स्थाप्यम् । पुनर्योगविशिष्टाक्षांशोत्क्रमज्योनद्विगुणत्रिज्या नाडीवृत्तव्यासार्धगुणा योगविशिष्टाक्षांशज्यया भाज्या । फलमनष्टस्थापितफले योज्यं व्यासः स्यात् । योगार्धं केन्द्रं च[12] भवति । अस्योपपत्तिः क्षितिजवज्ज्ञेया[13] ।

## अथ समवृत्तनिष्पादनप्रकारः ।

ध्रुवस्थानाद्दक्षिणदिक्स्थितान्नाडीवृत्तयाम्योत्तररेखासंपातात् पश्चिमदिश्यभीष्टा[14]क्षांशान् विगणय्य तत्र चिह्नं कार्यम् । तच्चिह्ने सूत्रस्यैकाग्रं स्थिरं कृत्वा द्वितीयाग्रं नाडीवृत्तस्य[15] पूर्वदिक्चिह्ने स्थाप्यम् । एवं स्थापितं सूत्रं याम्योत्तररेखायां यत्र लगति[16] तत्र चिह्नं कार्यम् । अत्रैव खमध्यः । पुनरुत्तरदिक्स्थितान्नाडीवृत्तयाम्योत्तरसूत्रसंपातात् पश्चिमदिश्य[17]भीष्टांशान् विगणय्य तत्र चिह्नं कार्यम् । ततो[18] नाडीवृत्तस्थपश्चिमदिक्चिह्ने सूत्रस्यैकाग्रं स्थिरं कृत्वा द्वितीयाग्रं दत्ताक्षभागचिह्नोपरि नीयमानं[19] यत्र याम्योत्तरसूत्रे स्पृशति तत्र चिह्नं कार्यम् । तदधः[20] स्वस्तिकं ज्ञेयम् । अस्मात् चिह्नात् खमध्यपर्यन्तं याम्योत्तरसूत्रस्य यावत् खण्डं तस्यार्धे केन्द्रं कृत्वा खमध्योपरि वृत्तं कार्यम् । तत्समवृत्तं भवति ।

---

१. 'अथोन्नतवलयानां केन्द्रव्यासानयनं गणितेन' पुण्य. २. 'अभीष्ट' इति पुण्य. पुस्तके नास्ति । ३. 'अपनीयाः' पुण्य. पुस्तके. ४. 'क्रमज्या मेषप्रमाणगुणा' पुण्य. ५. 'उत्क्रमज्यया' इत्यारभ्य 'क्रमोत्क्रमज्ये कार्ये' इत्यन्तः पाठः पुण्य. पुस्तके त्रुटितः । ६. 'व्यासार्द्ध' इति पुण्य. पुस्तके नास्ति । ७ 'फलं' इति पुण्य. पुस्तके नास्ति । ८. 'फलयोगार्द्धं केन्द्रं भवति' पुण्य. ९. 'अक्षज्या' पुण्य. १०. 'मेषप्रमाणगुणा' पुण्य. ११. 'फलमनष्टं' इत्यारभ्य 'व्यासः स्यात्' इत्यन्तपाठस्थाने पुण्य. पुस्तके 'फलं स्थापितफले योज्यं व्यासः स्यात्' इति पाठः । १२. 'च' इति पुण्य. पुस्तके नास्ति । १३. 'ज्ञेया' इति पुण्य. पुस्तके न । १४. 'अभीष्टाक्षभागान्' पुण्य. १५. 'नाडीवृत्तस्य' पुण्य. १६. 'लग्नं' पुण्य. १७. 'अभीष्ट' इति पुण्य. पुस्तके नास्ति । १८. 'ततः सूत्रस्यैकाग्रं नाडीवृत्तस्य पश्चिमदिक्चिह्ने स्थिरं कृत्वा' पुण्य. १९. 'गत्वा यथा याम्योत्तरसूत्रं' पुण्य. २०. 'तदधरस्वस्तिकं' पुण्य.

## अथ गणितेन समवृत्तव्यासार्धानयनम् ।

लम्बांशकानामुत्क्रमज्या मेषव्यासार्धप्रमाणगुणा लम्बज्यया भाज्या फलमनष्टं स्थाप्यम् । पुनर्लम्बांशज्या मेषव्यासार्धप्रमाणगुणा लम्बांशोत्क्रमज्यया भाज्या फलमनष्टस्थापितफले योज्यम् । समवृत्तस्य व्यासो भवति । योगार्धं च केन्द्रं भवति । यद्वा लम्बज्या मेषव्यासार्धप्रमाणगुणा लम्बांशोत्क्रमज्योनद्विगुणत्रिज्यया भाज्या फलमनष्टं स्थाप्यम् । पुनः लम्बांशोत्क्रमज्योनद्विगुणत्रिज्या मेषव्यासार्धप्रमाणगुणा लम्बज्यया भाज्या फलमनष्टस्थापितफले योज्यं वा समवृत्तस्य व्यासस्तत्सार्धं च खमध्यादुत्तरदिशि याम्योत्तररेखायां केन्द्रं भवति ।

[12]खमध्यज्ञानं तु लम्बांशकानामुत्क्रमज्या मेषप्रमाणगुणा लम्बज्यया भक्ता आप्तफलाङ्कप्रमिताङ्केन ध्रुवाद् याम्योत्तररेखायां दक्षिणदिशि खमध्यचिह्नं भवति ।

## अत्रोपपत्तिः ।

जलसमीकृतभुवि अभीष्टव्यासार्धेन नाड्याह्वयं वृत्तं ऊर्ध्वाधररेखाग्रद्वितये दक्षिणोत्तरदिगङ्कितं तथा तिर्यग्रेखाग्रद्वितये पूर्वापराङ्कितं च कार्यम् । भांशैश्चाङ्क्यम् । तत्र दक्षिणदिशः सकाशात् पश्चिमदिश्यक्षांशान् विगणय्य तत्र चिह्नं कार्यम् । अस्माच्चिह्नात् पूर्वदिक्चिह्नपर्यन्ते रेखा कार्या स कर्णः । लम्बज्या भुजः । लम्बांशोत्क्रमज्योनद्विगुणत्रिज्या कोटिः । इति महत् क्षेत्रम् । तथा लम्बज्या कोटिः । लम्बांशोत्क्रमज्या भुजः । लम्बांशपूर्णज्या कर्णः । इति लघुक्षेत्रम् । एवं क्षेत्रद्वयात्मकं प्रथमं क्षेत्रम् ।

तथा उत्तरदिशः सकाशात् पूर्वदिश्यक्षभागान् विगणय्य तत्र चिह्नं कार्यम् । एतच्चिह्नं तथा पूर्वदिक्चिह्नं स्पृशति तथा कृता रेखा स कर्णः । नाडीवृत्तव्यासार्धं भुजः । भुजमूलात् कर्णाग्रावधि याम्योत्तरसूत्रं सा कोटिः । इति महत् क्षेत्रम् । अन्यत्र लम्बज्या कोटिः । लम्बांशोत्क्रमज्या भुजः । लम्बांशपूर्णज्या कर्णः । इति लघुक्षेत्रम् । एवं क्षेत्रद्वयात्मकं द्वितीयं क्षेत्रम् ।

तत्र प्रथमक्षेत्रेऽनुपातः । यदि लम्बज्याकोटौ लम्बांशोत्क्रमज्या भुजः तदा नाडीवृत्तव्यासार्धमितायां [ कोटौ ] को[22] भुज इत्यनुपातेनोपपन्नं प्रथमफलम् ।

---

१. 'मेषप्रमाणगुणा' पुण्य २. 'भक्ता' पुण्य ३. 'लम्बज्या मेषप्रमाणगुणा' पुण्य. ४. 'स्थापिते योज्यं' पुण्य. ५. 'योगार्धं केन्द्रं च भवति' पुण्य. ६. 'मेषप्रमाणगुणा' पुण्य. ७. 'द्विगुणित' पुण्य. ८. 'द्विगुणितत्रिज्या' पुण्य. ९. 'मेषप्रमाणगुणा' पुण्य. १०. 'लम्बज्याभक्ता' पुण्य. ११. 'व्यासो योगार्द्धं केन्द्रं च भवति' पुण्य १२. 'खमध्यज्ञानं तु' इत्यारभ्य 'खमध्यचिह्नं भवति' इत्यन्तः पाठः पुण्य. पुस्तके नास्ति। १३. 'रेखाभ्यां भांशैश्चाङ्कितं कार्यम् । ऊर्ध्वाधररेखाद्वितीये दक्षिणोत्तरदिगङ्कनं तथा तिर्यग्रेखाग्रद्वितीये पूर्वापराङ्कनं कार्यम्' पुण्य. १४. 'तस्मात्' पुण्य. १५. 'चिह्न' इति पुण्य. पुस्तके नास्ति। १६. 'द्विगुत्रिज्या' पुण्य. १७. 'लघुक्षेत्रद्वयात्मकं प्रथमक्षेत्रम्' पुण्य. १८. 'तत्र' इति पुण्य. पुस्तके नास्ति । १९. 'स' इति पुण्य. पुस्तके नास्ति । १०. 'सा' इति पुण्य, पुस्तके नास्ति । २१. 'तथा' इति पुण्य. २२. 'क इत्युपपन्नं प्रथमफलम्' पुण्य,

द्वितीयक्षेत्रेऽनुपातः। लम्बांशोत्क्रमज्यातुल्ये[1] भुजे लम्बज्या कोटिः तदा नाडीवृत्त-व्यासार्धतुल्ये भुजे का[2] कोटिः इत्यनुपातेनोपपन्नं द्वितीयफलम्। प्रथमद्वितीयफलयो-र्योगो व्यासमानं योगार्धं केन्द्रमानं च भवति।

यद्वा[3] लम्बांशोत्क्रमज्योनद्विगुणत्रिज्याकोटौ लम्बज्यापरिमितो भुजो लभ्यते तदा नाडीवृत्तव्यासार्धेन क इत्युपपन्नं प्रथमफलम्। पुनर्लम्बज्याभुजे लम्बांशोत्क्र-मज्योनद्विगुणत्रिज्या कोटिर्लभ्यते तदा नाडीवृत्तव्यासार्धेन का कोटिरित्युपपन्नं द्वितीयफलम्। प्रथमद्वितीयफलयोर्योगो योगार्धं च व्यासकेन्द्रमाने स्तः॥

## अथ दिग्वलयनिष्पादनप्रकारः।

तत्रादौ समवृत्ते स्वसंबन्धिनी[4] पूर्वापररेखा कार्या। खमध्ये सूत्रस्यैकाग्रं स्थिरं कृत्वा तदेव सूत्रं नाडीवलयप्रत्यंशे भ्राम्यमाणं सत् सूत्रं क्षितिजे यत्र यत्र लग्नं[5] तत्र तत्र चिह्नं कार्यम्। ततः क्षितिजगतं चिह्नं तथा खमध्यमधःस्वस्तिकं च यथा स्पृशति तथा खमार्गवर्धमाने समवृत्तस्य पूर्वापरसूत्रे केन्द्रं कृत्वा वृत्तं कार्यम्। तद्दि-ग्वलयं[6] भवति।

## अथ गणितेन[7] दिग्वलयव्यासार्धानयनम्[8]।

यावदंशसंबन्धि दिग्वलयं[9] कार्यं तावदंशा[10] नवतितो विशोध्याः। शेषांशा दिगंशकोट्यंशाः। तेषां क्रमोत्क्रमज्ये कार्ये। तत्र[11] उत्क्रमज्या समवृत्तव्यासार्धेन गुण्या क्रमज्यया भाज्या फलमनष्टं स्थाप्यम्। पुनरुत्क्रमज्योनद्विगुणत्रिज्या समवृत्तव्या-सार्धेन गुण्या क्रमज्यया भाज्या फलमनष्टस्थापित[12]फले योज्यम्। दिग्वलय[13]व्यासो भवति। योगार्धं[14] च केन्द्रं भवति। अत्र[15] खमध्यचिह्नात् दिग्वृत्तव्यासार्धमितेन कर्क-टकेन सममण्डलस्य पूर्वापररेखायां चिह्नं कार्यं तद्दिग्वृत्तस्य केन्द्रं भवति। तस्मात् केन्द्रात् तेनैव व्यासार्धेन खस्वस्तिकाधःस्वस्तिकगतं वृत्तं कार्यं तदेव दिग्वलयं भवति। एवमन्यान्यपि दिग्वलयानि कार्याणि।

यद्वा दिगंशकोटिज्या समवृत्तव्यासार्धगुणा दिगंशकोट्यंशोत्क्रमज्योनद्विगुण-त्रिज्यया भाज्या। फलमनष्टं स्थाप्यम्। पुनर्दिगंशकोट्यंशज्या[16] समवृत्तव्यासार्धगुणा उत्क्रमज्यया भाज्या फलमनष्टस्थापितफले योज्यम् वा दिग्वलयस्य व्यासमानं[17] भवति। योगार्धं च[18] केन्द्रं भवति।

---

१. 'तुल्य' इति नास्ति पुण्य. पुस्तके. २. 'का इत्यनेनोपपन्नं द्वितीयफलम्' पुण्य. ३. 'यद्वा' इत्यारभ्य 'व्यासकेन्द्रमाने स्तः' इत्यन्तः पाठः पुण्य. पुस्तके नास्ति। ४. 'स्वस्वसंबन्धिनी' पुण्य. ५. 'लगति' पुण्य. ६. 'तद्दिग्वृत्तं भवति' पुण्य. ७. 'गणितेन' इति पुण्य. पुस्तके नास्ति। ८. 'व्यासार्धानयनम्' पुण्य. ९. 'दिग्वलनं' पुण्य. १०. 'तावतोंशा नवतौ शोध्याः'। पुण्य. ११. 'तत्र' पुण्य. १२. 'स्थापिते' पुण्य. १३. 'दिग्वृत्त' पुण्य. १४. 'योगार्द्धं केन्द्रं च भवति' पुण्य. १५. 'अत्र' इत्यारभ्य 'दिग्वलयानि कार्याणि' इतिपर्यन्तं पाठः पुण्य. पुस्तके नास्ति। १६. 'कोटिज्या' पुण्य. १७. 'दिग्वृत्तव्यासमानं' पुण्य. १८. 'केन्द्रं च' पुण्य.

## अत्रोपपत्तिः ।

क्षितिजकेन्द्रव्यासानयनवत् । तत्रैतावान् विशेषः—समवृत्तं नाडीवृत्तं प्रकल्प्य खस्वस्तिकाधःस्वस्तिकौ (के?) पूर्वापरदिक्चिह्ने कार्ये पूर्वापरस्वस्तिके दक्षिणोत्तरचिह्ने कार्ये ।

तत्रैकांशवशतो[1] यानि दिग्वलयानि तानि एकाद्यंशभेदेन नवतिपर्यन्तं भुजवृत्तानि भवन्ति । तेषां क्षेत्र[2]रचनां स्व[3]क्षितिजवद्विधायास्य गणितस्योपपत्तिर्द्रष्टव्या किं लिखनविस्तरेण ।

## अथ[4] होरानिष्पादनप्रकारः ।

तत्र होरा द्विविधा[5] । एका विषमा अन्या[6] समा । विषमहोराया लक्षणमिष्टाहोरात्रसंख्यायाश्चतुर्विंशतिविभागाः । समाया[7] लक्षणमिष्टदिनमानसंख्याया द्वादश भागाः । ते भागाः स्वस्वमानेन न्यूनाधिकाः । अतो विषमाः ।

## निष्पादनप्रकारः[8] ।

आदौ क्षितिजादधोभागे मकरकर्कनाडीवृत्तानां[9] यानि खण्डानि तेषां द्वादश भागाः समाः कार्याः । ततः क्षितिजान्मकराहोरात्रवृत्तगतप्रथमचिह्ने कर्कट[क]स्यैकाग्रं धृत्वा ततोऽभीष्टस्थाने द्वितीयाग्रेणोभयत्र वृत्तखण्डद्वयं कार्यम् । पुनः कर्कटाग्रं क्षितिजान्नाडीवृत्तप्रथमचिह्ने धृत्वा पूर्वगृहीतकर्कटविस्तारेण वृत्तं कार्यम् । तत्प्रथमवृत्तखण्डद्वये यत्र लगति तत्र चिह्ने कार्ये । पुनरपि तदेव कर्कटाग्रं कर्कवृत्तस्य[10] प्रथमचिह्ने धृत्वा गृहीतकर्कटविस्तारेणैव कृतं वृत्तं मकरवृत्तप्रथमचिह्नवशेन कृते ये[11] वृत्तखण्डे तयोर्यत्र स्पृशति तत्र चिह्ने कार्ये । एवं चिह्नचतुष्टयं जातम् । तेषु द्वयोर्द्वयोश्चिह्नयोः संलग्नाः समानाः [रेखाः] कार्याः । स्वमार्गवर्धमानयोस्तयो रेखयोर्यत्र संपातो भवति तत्र केन्द्रं कृत्वा मकरादिवृत्तत्रयगतचिह्नोपरि यथा पतति तथा वृत्तं कार्यम् । तद्विषमहोरावलयं भवति । एवमेव समहोरावलयनिष्पादनविधिः । तत्र पूर्वापरसूत्रान्मकरादिवृत्तत्रयाणां द्वादश भागाः । शेषं पूर्ववत् ।

## अथ भपत्ररचनाप्रकारः[12] ।

तत्राक्षपत्रापेक्षया एकं पत्रं दले द्विगुणितं कार्यम् । तस्मिन् पत्रे मकरादिवृत्तत्रयं पूर्वोक्तप्रकारेण[13] विधाय मकरवृत्तं भगणांशाङ्कितं कृत्वा मकरवृत्तगतपश्चिमदिक्चिह्नात् प्रत्यंशसंबन्धिनो लङ्कोदयांशान् विगणय्य चिह्नानि कार्याणि । ततो दक्षिणदिक्चिह्नाद् याम्योत्तररेखामकरवृत्तसंपातात् उत्तरदिक्स्थं कर्कवृत्तयाम्योत्तर-

---

१. 'तत्रैव कोट्यंशवशतो' पुण्य. २ 'क्षेत्र' इति पुण्य. पुस्तके नास्ति । ३ 'स्व' इति पुण्यपुस्तके नास्ति । ४. पुण्य. पुस्तके होरानिष्पादनप्रकारो भपत्ररचनोत्तरं वर्तते । ५. 'द्विधा' पुण्य. ६. 'अपरा' पुण्य. ७. 'तत्र दिनमानसंख्याया द्वादश विभागाः तथैव रात्रिमानस्यापि द्वादश भागास्ते विभागाः स्वस्वमानवशेन न्यूनाधिका अतो विषमाः ।' पुण्य. ८. 'तन्निष्पादनप्रकारः' पुण्य. ९. 'मकरनाडीकर्कवृत्तानां' पुण्य. १०. 'कर्कटकस्य' पुण्य. ११. 'ये' इति पुण्य. पुस्तके नास्ति । १२. 'प्रकारः' इति पुण्य. पुस्तके नास्ति । १३. 'प्रकारे' पुण्य.

